का समाधान यह है कि परस्पर निरपेक्ष दो शास्त्रों में ही बाध्यबाधकभाव सम्बन्ध होता है। पदशास्त्र ('पदे जुहोति') को अपने अर्थ के विधान के लिये 'आह्वनीय शास्त्र'-( आह्वनीये जुहोति ) की अपेक्षा नहीं है अतः निरपेक्ष है। परन्तु प्रकृत उदाहरण में निषेधशास्त्र ( 'नानुयाजेषु' ) को निषेध्य ( 'ये यजहामहे' ) की प्राप्ति के लिए यजतिषु ये यजामहं करोति' इस शास्त्र की अपेक्षा होती है अतः 'नानुयाजेषु' यह शास्त्र निरपेक्ष नहीं है—अतः बाध्यबाधकभाव सम्बन्ध नहीं होगा।

## अर्थालोकलोचन

इससे पूर्व के परिच्छेद में 'तस्य व्रतमित्युपक्रमः' के दृष्टान्त द्वारा ग्रन्थकार ने यह प्रतिपादित किया कि 'नञर्थ से प्रत्ययार्थ के अन्वय में क्या बाधक है? अब 'विकल्प प्रसक्ति' रूप द्वितीय बाधक के स्वरूप पर विचार प्रकृत सन्दर्भ में किया जा रहा है।

यहाँ 'विकल्प प्रसक्ति' के कारण 'पर्युदास' का आश्रयण क्यों करना होगा इसका 'यजतिषु ये यजामहं करोति नानुयाजेषु' इस दृष्टान्त के द्वारा विवेचन है। प्रकृत स्थल में विषयावबोध निम्न प्रकार से हो सकता है—

'चतुर्भिश्च चतुर्भिश्च द्वाभ्यां पञ्चभिरेव च।
हूयते च पुनर्द्वाभ्यां स नो विष्णुः प्रसीदतु॥'

इस प्रकार का स्मृति वचन मिलता है। यहाँ **प्रथम**, 'चतुर्भि' शब्द से **'आश्रावय'** ये चार अक्षर, **द्वितीय** 'चतुर्भि' शब्द से **'अस्तु श्रौषट्'** ये चार अक्षर, **तृतीय** 'द्वाभ्यां' शब्द से **'यज'** ये दो अक्षर, 'पञ्चभि' से 'ये यजामहे' ये पाँच अक्षर, अन्तिम 'द्वाभ्यां' से 'वौषट्' ये दो अक्षर, के ग्रहण का आदेश है। सब मिलाकर १७ अक्षर होते है।

दर्शपूर्णमासयज्ञ में अध्वर्यु तत् तत् देवताओं के लिये समर्पित किये जानेवाले द्रव्य को 'जुहू' में रखकर 'आह्वनीय अग्नि' के समीप उत्तराभिमुख होकर 'आग्नीध्र' को **'आश्रावय'** पद से आदेश ( प्रैष ) देता है, अर्थात् हे आग्नीध्र, तुम निर्दिष्ट किये जानेवाले देवता के लिये यह सुनाओ कि 'तुम्हें यह हवि दी जा रही हैं। तदनन्तर आग्नीध्र उत्तर देता है—**'अस्तु श्रौषट्'** अर्थात् अध्वर्यु! तुम्हारे आदेशानुसार 'श्रौषट्' इस शब्द के द्वारा देवताओं को यह सुना रहा हूँ कि हे देव! तुम लोगों हेतु दी जानेवाली 'हवि' के सम्बन्ध में सुनो। इसके बाद होता द्वारा पुरोनुवाक्या मन्त्र पढ़े जाने के पश्चात् अध्वयु उसे ( होता ) को आदेश देता है। जिसमें वह ( अध्वर्यु ) तत्तद् हूयमान देवता के लिये 'अग्नि यज', 'इन्द्रं यज', अथवा 'सोमं यज' आदि कहता है। होता भी उसी के अनुसार याज्यामन्त्रों को पढ़ते हुये प्रारम्भ में 'ये यजामहे...'मन्त्र के अन्त में 'वौ षट्' इन दो शब्दों को जोड़ देता है। इस तरह 'ये यजामहे...' जोड़ने पर अर्थ होता है—'ये वयं होतारः अध्वर्युणा प्रेषितास्ते वयं याज्यां पठामः'। याज्यामन्त्रों के पाठ के बाद होता 'वौ षट्' का पुनः उच्चारण करता है जिसका तात्पर्य है 'हविर्दीयते' अतएव होता को वषट्कर्त्तृ भी कहते हैं। अत एव यह सन्दर्भ निम्न प्रकार से आमात है—

'आश्रावयेति चतुरक्षरम् अस्तु श्रौषडिति चतुरक्षरम्, यजेति द्व्यक्षरम्, ये यजामहे इति पञ्चाक्षरम्, द्व्यक्षरो वषट्कारः, एष वै सप्तदशः प्रजापति,,र्यज्ञमन्वायत्तः'। ( तै० सं० १।६।११ )।

याज्ञिक प्रक्रिया के निरूपणानन्तर 'यजतिषु ये यजामहं करोति नानुयाजेषु' (आपस्तम्ब श्रौतसूत्र २४।१३।५ ) इस वाक्य पर विचार करना आवश्यक है। यहाँ 'यजतिषु' से अभिप्राय है—अध्वर्युप्रैषानन्तरं क्रियमाणेषु यागेषु' एवं 'ये यजामहं करोति' का तात्पर्य है—'ये यजामहे' इति मन्त्रमुच्चारयति। अतः इस समग्र वाक्य का अर्थावबोध ( १ ) यजतिषु ये यजामहं करोति' एवं ( २ ) 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति'—इस रूप में करना अभीष्ट है। इस सन्दर्भ में पहला वाक्य 'यजतिषु ये यजामहं करोति' उत्सर्ग विधि रूप है और दूसरा 'अनुमान' इत्यादि अपवादरूप। यहाँ 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' पर सामान्यतः विचार करने पर 'निषेध वाक्य' का ही दृष्टान्त प्रतीत होता है, जिस से 'अनुयाजेषु ये यजामहं न कुर्यात्' में नञर्थ का निवर्तना या निषेध बोध होगा। परन्तु यह भाव यहाँ नहीं है अर्थात् प्रकृत दृष्टान्त में नञर्थ से प्रत्ययार्थ का अन्वय नहीं किया जा सकेगा क्योंकि इस परिस्थिति में निवर्तनारूप अर्थ के चारितार्थ्य के लिये 'अनुयाजसंज्ञकयागों में 'ये यजामहे' मन्त्र का पाठ नहीं करना चाहिए यह स्वीकार करना पड़ेगा। इस प्रक्रिया में 'ये यजामहे' मन्त्र का निषेध होगा। परन्तु निर्णीत सिद्धान्त यह है कि जिस पदार्थ की प्राप्ति किसी कारण से हुई रहती है उसीका निषेध होता है। यथा—'कलञ्जभक्षण' रागतः प्राप्त होने से ही 'न कलञ्जं भक्षयेद्' द्वारा निषिद्ध हुआ। शास्त्र प्राप्त वाक्य 'राग' से बलवत्तर होता है। परन्तु 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' वाक्य में 'ये यजामहं' की प्राप्ति 'यजतिषु ये यजामहं करोति' वाक्य द्वारा हुई है। अतः दोनों वाक्य परस्पर सापेक्ष है। सापेक्ष होने से बाध्य बाधक सम्बन्ध नहीं हो सकता अपितु निरपेक्ष होने पर यह स्थिति हो सकती थी अत एव कहा है—'शास्त्रयोर्हि—बाध्यबाधकभावो यत्र परस्परनिरपेक्षता'। नियमतः शास्त्रप्राप्त वाक्य शास्त्रान्तर से निषेध नहीं होता अतः प्रश्न यह उपस्थित होता है कि 'यजतिषु ये यजामहं करोति' इस शास्त्र का 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' यह शास्त्रान्तर यदि निषेध नहीं करता तो इन दोनों में किस प्रकार का सम्बन्ध मानना उचित है ? इस का उत्तर शास्त्रप्राप्तस्य च प्रतिषेधे विकल्प एव, न तु बाधः' इत्यादि पंक्ति द्वारा दिया गया है। समाधानकर्त्ता का आशय यह है कि—जब शास्त्र द्वारा विहित पदार्थ का अन्य शास्त्र से निषेध किया जा रहा हो तो उस स्थिति में 'विकल्प' मान्य होता है निषेध की प्रसक्ति नहीं होती। विकल्प की प्राप्ति होने पर पर्युदास का आश्रय लिया जाता है जिसके द्वारा 'नञर्थ' से 'धात्वर्थ' का अन्वय नहीं होता। अतः यह कहा गया है कि विकल्प की प्रसक्ति 'नञर्थ' से 'प्रत्ययार्थ' के अन्वय होने में बाधक है।

सिद्धान्ती के उपरिलिखित विवेचन पर पूर्व पक्षी एक दृष्टान्त के माध्यम से यह सिद्ध करना चाहता है कि शास्त्र प्राप्त का शास्त्रान्तर से बाध होता है विकल्प नहीं। अतः 'यजतिषु ये यजामहं....' इत्यादि के लिये भी इस नियम का उपयोग करना ठीक है।

ग्रन्थकार ने पूर्वपक्ष के ही आशय का अनुमान करके उसका खण्डन करते हुये लिखा है 'न च 'पदे जुहोतीति·········बाधः स्यादिति वाच्यम् ।'

पूर्व पक्ष के कथन का अभिप्राय यह है कि—ज्योतिष्टोम याग में सोमक्रय गाय देकर किया जाता है। शास्त्रोक्त विधि यह है कि जब यजनकर्त्ता सोमक्रय के लिये गाय लेकर निकलता है तब वह गाय के पीछे-पीछे उसके पदों पर पद रखता हुआ चलता है गाय के सातवें 'पद' पर यज्ञकर्त्ता के लिये होम करने का विधान 'सप्तमे पदे जुहोति' वाक्य द्वारा विहित है इसे ही **'पदशास्त्र'** कहा जाता है। परन्तु होम की सामान्य विधि 'यदाहवनीये जुहोति', जिसे **'आहवनीयशास्त्र'** कहते हैं, से विहित है। जैमिनीय सूत्र (१०.८.१६) के 'आहवनीय बाधाधिकरण' में यह निर्णीत है कि सामान्यशास्त्र 'आहवनीये जुहोति' विशेष शास्त्र 'सप्तमे पदे जुहोति' द्वारा बाधित होता है। अतः पूर्व पक्ष के मन्तव्यानुसार 'अनुयाजेषु ये यजामहे न करोति' यह विशेषशास्त्र, 'यजतिषु ये यजामहं करोति' इस सामान्य शास्त्र का बाधक है। इस मन्तव्य का खण्डन **परस्परनिरपेक्षयोरेव शास्त्रयोर्बाध्य-बाधक-भावात्'** द्वारा किया गया है। आशय यह है कि—'परस्पर निरपेक्ष शास्त्रों में वाध्यबाधक भाव होता है' अर्थात् 'सप्तमे पदे जुहोति' इस शास्त्र को स्वार्थाभिधान के लिये विशेष 'आहवनीय शास्त्र' की अपेक्षा नहीं है अतः यह शास्त्र आहवनीये जुहोति द्वारा दी गई व्यवस्था का बाधक हो सकता है। परन्तु 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' रूपी निषेधशास्त्र, 'यजतिषु ये यजामहं करोति' पर अपने निषेधप्रसक्ति रूपी अर्थ की प्राप्ति के लिये आश्रित है अतः यह निषेधशास्त्र निरपेक्ष नहीं है। इस प्रकार इन दोनों में बाध्यबाधकभाव सम्बन्ध नहीं हो सकता।

## बाधायोगोपसंहारः

तस्माच्छास्त्रविहितस्य शास्त्रान्तरेण प्रतिषेधे विकल्प एव। स च न युक्तः। विकल्पे शास्त्रस्य पाक्षिकाप्रामाण्यापातात्। न ह्यनुयाजेषु 'ये यजामहम्' इत्यास्यानुष्ठाने 'नानुयाजेषु' इत्यस्य प्रामाण्यं संभवति, व्रीहियागानुष्ठाने यवशास्त्रस्येव। द्विरदृष्टकल्पना च स्यात्, विधिप्रतिषेधयोरपि पुरुषार्थत्वात्। अतो नात्र प्रतिषेधस्याश्रयणम्, किन्तु नञोऽनुयाजसम्बन्धमाश्रित्य पर्युदासस्यैव। इत्थं चानुयाजव्यतिरिक्तेषु यजतिषु 'ये यजामहे' इति मन्त्रं कुर्यादिति वाक्यार्थबोधः, नञोऽनुयाजव्यतिरिक्ते लाक्षणिकत्वात्। एवं च न विकल्पः। अत्र च वाक्ये 'ये यजामहे' इति न विधीयते, 'यजतिषु—ये यजामहम्' इत्यनेनैव प्राप्तत्वात्' किन्तु सामान्यशास्त्रप्राप्त ये यजामह इत्यस्यानुवादेन तस्यानुयाजव्यतिरिक्तविषयकत्वं विधीयते। यत् यजतिषु ये यजामहं करोति तदनुयाजव्यतिरिक्तेष्विति।

## अर्थालोकः

विकल्पस्यायुक्तत्वे कारणमाह—**विकल्प** इति । विकल्पस्थलेऽन्यतरस्य प्राप्तौ अन्यतरस्याप्रामाण्यापत्तिः । अप्रामाण्यमेवोपपादयति—**न हीति** । अत्र दृष्टान्त :—**व्रीहीति** । 'व्रीहिभिर्यजेत' 'यवैर्यजेत' इत्यत्र व्रीहिशास्त्रप्रवृत्ति-दशायां न यवशास्त्रप्रवृत्तिः, यवशास्त्रप्रवृत्तिदशायां न व्रीहिशास्त्रप्रवृत्तिरिति पक्ष उभयोरपि प्रामाण्यं यथा न सम्भवति तथा प्रकृतेऽपि पाक्षिकमप्रामाण्यं स्यादित्यर्थः । अप्रामाण्यमभिधाय दोषान्तरमाह—**द्विरिति** । अनूयाजेषु 'यज-तिषु' इति शास्त्रेण ये यजामहकरणपक्षे एकमदृष्टम्, तेषु 'नानूयाजेषु' इति शास्त्रेण तदकरणपक्षेऽपरमदृष्टमित्यदृष्टद्वयकल्पनेत्यर्थः । **पुरुषार्थत्वादिति** अदृष्टद्वयकल्पनायां हेतुः । 'यजतिषु' इति शास्त्रेणानारभ्याधीतेनापि याग-सामान्योद्देशेन ये यजामहो विधीयते । विधिना विहितस्योपकारजनकत्वं तावत्सिद्धम् । स चोपकारो दृष्टोऽपि भवत्यदृष्टोऽपि । यजतिषु ये यजामह-करणेन न कश्चिद्दृष्ट उपकारः, अनूयाजेषु तदकरणेन कश्चिददृष्ट उपकार इत्यदृष्टद्वयं स्वीकर्तव्यम् । तदत्रानूयाजेषु ये यजामहकरणेन न क्रतोर्वैगुण्यं किञ्चित् । अतो विधिप्रतिषेधयोरुभयोरपि पुरुषार्थत्वमित्यर्थः । उपसंहरति—**अत** इति । प्रतिषेधाश्रयणे विकल्पप्रसक्तेः, विकल्पे च पाक्षिकाप्रामाण्यपत्तेः पर्युदासाश्रयणमुचितम् । तदा नञो भावनया सम्बन्धं परित्यज्यानूयाजैस्सम्बन्ध इति स्वीकारे पर्यवसन्नं वाक्यार्थं दर्शयति—**इत्थञ्चेति** । पूर्ववन्नञस्तद्व्य-तिरिक्ते लक्षणेत्याह—**नञ इति** । तथाचानूयाजव्यतिरिक्तेषु यजतिषु येयजा-महः कार्य इति वाक्यार्थस्सम्पद्यते । **अत्रेति** । नञ्समभिव्याहृतवाक्य इत्यर्थः । नन्वत्र वाक्ये ये यजामहो विधातव्यः, तस्यानूयाजव्यतिरिक्तत्वञ्च विधेयम् । तथा च वाक्यभेदस्स्यादित्यत्राह—**न विधीयत** इति । सत्यपि विधिप्रत्यये विहितस्य पुनर्विधानायोगात् इति भावः । तर्हि किमनेन क्रियत इत्यत आह—**किन्त्विति । सामान्यशास्त्रम्** 'यजतिषु ये यजामहं करोति' इति । तेन प्राप्तो यो ये यजामहः तमनूद्यानूयाजव्यतिरिक्तविषयता विधीयत इत्यर्थः । एवञ्च यद् यजतिषु ये यजा-महं करोति तदनूयाजव्यतिरिक्तेष्विति पर्यवसन्नं वाक्यार्थं दर्शयति—**यदिति** ।

**अनुवाद—अतः** शास्त्र द्वारा विहित का शास्त्रान्तर से प्रतिषेध होने पर विकल्प ही होता है। परन्तु विकल्प ( मानना ) उचित नहीं है। क्योंकि विकल्प मानने पर शास्त्र में पाक्षिक ( एक पक्ष में ) अप्रामाण्य की आपत्ति होगी। अनुयाज में 'ये यजामहं' मन्त्र का उच्चारण ( अनुष्ठान ) करने से 'नानुयाजेषु' इस शास्त्र का प्रामाण्य सम्भव नहीं है, जैसे 'व्रीहि' से याग करने पर यवशास्त्र में अप्रामाण्य होती है उसी तरह 'नानुयाजेषु' का भी होगा। दो अदृष्टों की भी कल्पना करनी होगी। [ अनुष्ठान पक्ष

में एक अदृष्ट, अननुष्ठान पक्ष में दूसरी ] ( क्योंकि ) विधि एवं प्रतिषेध दोनों से ही अदृष्टोत्पत्ति ( पुरुषार्थ ) मानी जाती है। अतः यहाँ प्रतिषेध का आश्रय नहीं करना चाहिये, किन्तु 'नञर्थ' का अनुयाज के साथ सम्बन्ध मानकर पर्युदास का ही आश्रयण उचित है तब 'यजतिषु ये यजामहं करोति नानुयाजेषु' का वाक्यार्थ 'अनुयाजव्यतिरिक्तेषु यजतिषु येयजामहं इति मन्त्रं कुर्यात्' ( अर्थात् अनुयाज के अतिरिक्त समस्त यज्ञों में 'ये यजामह' मन्त्र का पाठ करना चाहिये ) होगा। 'नञ्' का 'अनुयाज के अतिरिक्त' अर्थ लक्षणा द्वारा किया जाता है। इस तरह यहाँ विकल्प नहीं होगा। इस वाक्य ( अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति ) में 'ये यजामह' का विधान नहीं किया जाता, क्योंकि 'ये यजामह' मन्त्र की प्राप्ति 'यजतिषु येयजामहं करोति' द्वारा हो जाती है। किन्तु सामान्यशास्त्र ( यजतिषु ये यजामहं ) से प्राप्त 'ये यजामहं' का अनुवाद करके 'येयजामह' को अनुयाज से अतिरिक्त विषय के रूप में विहित किया जाता है, अर्थात् अनुयाज भिन्न याग में 'ये यजामहं' मन्त्र का उच्चारण करना चाहिये। ( ऐसा करने से कोई दोष नहीं है अतः पर्युदास ही यहाँ समीचीन है।

## अर्थालोकलोचन

अबतक की आलोचना से यह निष्कर्ष निकाला था कि 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' में 'न' का अन्वय धात्वर्थ से करने पर यह निषेधवाक्य हो जाता है अतः इसमें तथा 'यजतिषु ये यजामहं करोति' में विकल्प की प्रसक्ति अपरिहार्य है, क्योंकि परस्पर साकांक्ष रहने से इनमें वाक्यबाधकभाव भी नहीं होगा। परन्तु प्रस्तुत अवतरण ग्रन्थकार विकल्प पक्ष का भी खण्डन करने में दत्तावधान है। इस खण्डन में दो हेतु है— ( १ ) पाक्षिकाप्रामाण्य एवं ( २ ) द्विरदृष्ट कल्पना। हम क्रमशः इन दोनों के स्वरूप को समझने का प्रयास करेंगे। **पाक्षिकाप्रामाण्य** को सुबोध बनाने की दृष्टि से ग्रन्थकार ने विकल्प का प्रसिद्ध दृष्टान्त 'व्रीहिभिर्यजेत यवैर्वा' दिया है। जैसे 'व्रीहि' से याग करने पर 'यव' का अप्रामाण्य होता है एवं 'यव' से याग करने पर व्रीहि का। इस प्रकार दोनों ही वाक्य वैकल्पिक रूप से अप्रमाण हो जाते है उसी प्रकार प्रकृत दृष्टान्त में भी विकल्प मान लेने पर 'ये यजामहे' जब प्रामाणिक होगा तब 'न अनुयाजेषु ... करोति' अप्रमाणिक होगा और 'नानुयाजेषु ...' को प्रामाणिक स्वीकार करने पर 'ये यजामहे' अप्रामाणिक। इस तरह 'विकल्प' में पाक्षिक अप्रामाण्य रूप दोष सदैव रहेगा। अतः यह ग्राह्य नहीं है। **द्विरदृष्टकल्पना :**—विकल्प मानने से 'यजतिषु ये यजामहं' इस शास्त्र में भी यह ज्ञान होगा कि अनुयाज में 'ये यजामह' मन्त्र के अनुष्ठान से कोई अदृष्ट होता है। और 'नानुयाजेषु' इससे ज्ञान होगा कि अनुयाज में 'येयजामहं' मन्त्र का अनुष्ठान नहीं करने से भी अदृष्ट होता है, इस प्रकार दो अदृष्टों की कल्पना करनी पड़ती है। अतएव यहाँ पर प्रतिषेध का आश्रय न करके ( अर्थात् प्रत्ययार्थ का नञर्थ के साथ अन्वय न करके ) नञर्थ के साथ अनुयाज का सम्बन्ध स्वीकार करके पर्युदास का ही आश्रयण है।

## पर्युदासोपसंहारभेदनिरूपणम्

नन्वेवं सामान्यशास्त्रप्राप्तस्य विशेषे संकोचनरूपादुपसंहारात् पर्युदासस्य भेदो न स्यादिति चेत्, न; उपसंहारो हि तन्मात्रसंको-

चार्थः । यथा—'पुरोडाशं चतुर्धा करोति' इति सामान्यप्राप्तचतुर्धाकरणम् 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' इति विशेषादाग्नेयपुरोडाशमात्रे संकोच्यते । पर्युदासस्तु तदन्यमात्रसंकोचार्थ इति ततो भेदः ।

## कुत्रचिद्विकल्पप्रसक्तावपि प्रतिषेधाश्रयणम्

कुत्रचिद्विकल्पप्रसक्तावप्यनन्यगत्या प्रतिषेधाश्रयणम् । यथा 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इति शास्त्रप्राप्तषोडशिग्रहणस्य निषेधाद् विकल्पप्रसक्तावपि न पर्युदासाश्रयणम्, असंभवात् । तथा हि—यद्यत्र षोडशिपदार्थेन नञर्थान्वयस्तदातिरात्रे षोडशिव्यतिरिक्तं गृह्णातीति वाक्यार्थबोधः स्यात् । स च न संभवति, 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इति प्रत्यक्षविधिविरोधात् । यदि चातिरात्रपदार्थेनान्वयस्तदातिरात्रव्यतिरिक्ते षोडशिनं गृह्णातीति वाक्यार्थबोधः स्यात्, सोऽपि न संभवति, तद्विधिविरोधात् । अतोऽत्रानन्यगत्या शास्त्रप्राप्तषोडशिग्रहणस्यैव निषेधः । न च विकल्पप्रसक्तिस्तस्याप्यपेक्षणीयत्वात् ।

## अर्थालोकः

ननु 'यजतिषु ये यजमहं करोति' इति सामान्यविधिः । तेन अनूयाजाननूयाजसाधारण्येन प्राप्तः ये यजामहः । तस्य पर्युदासेनानूयाजव्यतिरिक्तार्थत्वबोधने पर्युदासस्योपसंहाररूपत्वं साप्तदश्यस्येव प्राप्नुयात् । सामान्यतः प्राप्तस्य विशेषे सङ्कोचः खलूपसंहार इति शङ्कते—नन्विति । शङ्कां निरस्यति **नेति** । **तन्मात्रेति** । स्वस्मिन् स्वेतरस्मिंश्च प्राप्तं विषयं स्वेतरस्मात् व्यावर्त्य स्वमात्रे सङ्कोच उपसंहारः । अत्र दृष्टान्तः—**पुरोडाशमिति** । स्विष्टकृद्यागानन्तरम् इडाभक्षणे कृतेऽवशिष्टपुरोडाशस्य चतुर्धा विभजनं विहितं कर्मकरेभ्य ऋत्विग्भ्यो दानाय । तत्रेदं चतुर्धाकरणं सामान्यतस्सर्वेषां पुरोडाशानां प्राप्तम् । पूर्णिमायाम् आग्नेयः पुरोडाशः अग्नीषोमीयपुरोडाशश्चेति पुरोडाशद्वयम् । द्वयोरपि पुरोडाशयोश्चतुर्धाकरणे सामान्यविधिना प्राप्ते विशेषवाक्येन सङ्कोच्यत इत्याह—**आग्नेयमिति** । उपसंहारात्पर्युदासस्य भेदमाह—**तदन्यमात्रेति** । प्राप्तं विषयं स्वस्माद् व्यावर्त्य स्वेतरस्मिन् व्यवस्थापनं पर्युदास इत्यर्थः । उपसंहारे स्वमात्रेऽवस्थापनम् पर्युदासे तु स्वेतरस्मिन् व्यवस्थापनमिति द्वयोर्भेद इति भावः ।

विकल्पप्रयुक्तपर्युदासस्य क्वचिदपवादमाह—**कुत्रचिदिति** । **अनन्यगत्या** गत्यन्तराभावेन । विहितस्य प्रतिषेधेन प्राप्तो विकल्पोऽपीष्टापत्त्या स्वीक्रियत इति भावः । उदाहरति—**नातिरात्र** इति । अतिरात्रसंस्थाके ज्योतिष्टोमे

षोडशिसंज्ञकं ग्रहं न गृह्णीयादित्यर्थः । अस्य वाक्यस्य याथातथ्येनार्थमवगन्तुं केचन पदार्था विविच्यन्ते । सर्वसोमयागानां प्रकृतिभूतः क्रतुर्ज्योतिष्टम इति प्रागभिहितम् । तस्मिन् ज्योतिष्टोमे अग्निष्टोमः अत्यग्निष्टोमः उक्थ्यः षोडशी वाजपेयोऽतिरात्रः अप्तोर्यामश्चेति सप्त संस्थास्सन्ति । आसु अत्यग्निष्टोमः अप्तोर्यामः वाजपेयश्चेति तिस्रस्संस्था अवशिष्टाग्निष्टोमादिसंस्थानां न्यूनाधिकभावेनानुष्ठानप्रकारविशेषा एव । अतश्चतस्रस्संस्था मूलरूपेण सन्ति । संस्था नाम स्तोत्रेण क्रतूपरमः । क्रतुप्रयोगे येन स्तोत्रेण समाप्तिः तत्स्तोत्रनाम्ना क्रतुर्व्यवह्रियते । अग्निष्टोमस्तोत्रेण क्रतोस्समाप्तौ स क्रतुरग्निष्टोमसंस्थाक इत्युच्यते। अग्निष्टोमस्तोत्रानन्तरं नान्यत्किञ्चन स्तोत्रं तत्र भवति । एवमुक्थ्यस्तोत्रेण समाप्तौ उक्थ्यसंस्थाकः क्रतुरिति व्यवहारः । अग्निष्टोमस्तोत्रानन्तरं त्रीण्युक्थ्यस्तोत्राणि कृत्वा स्तोत्रप्रयोगस्समाप्यते । एवं षोडशिनि अतिरात्रे चावगन्तव्यम् । स्तोत्रं नाम प्रगीतमन्त्रसाध्यगुणिनिष्ठगुणाभिधानम् । सामयुक्तैः ऋङ्मन्त्रैर्देवतानिष्ठगुणकीर्तनमित्यर्थः । इदं गुणाभिधानमुद्गातृगणान्तर्गतैः उद्गातृप्रस्तोतृप्रतिहर्तृभिः ऋत्विग्भिः क्रियते । तत्राग्निष्टोमसंस्थाकज्योतिष्टोमो नित्यः काम्यश्च । उक्थ्यादिसंस्थाः काम्याः अग्निष्टोमसंस्थाकज्योतिष्टोमस्य विकृतयश्च । अग्निष्टोमादिशब्दानां शक्यार्थः तत्तत्संस्था एव । तत्तत्संस्थावति ज्योतिष्टोमे निरूढलक्षणा, तद्वति क्रत्वन्तरे साम्प्रतिकी लक्षणा, ग्रहणे स्तोत्रे च प्रयोगो गौणः । एवञ्च 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इत्यत्रातिरात्रशब्देन तत्संस्थाकज्योतिष्टोमस्य ग्रहणम् । तत्र षोडशिशब्दवाच्यस्य ग्रहस्य ग्रहणं न कर्तव्यमिति प्रकृतवाक्यार्थः । अत्रेयं पट्टिका—

ज्योतिष्टोमः

| अग्निष्टोमः | उक्थ्यः | षोडशी | अतिरात्रः |
|---|---|---|---|
| द्वादश स्तोत्राणि | त्रीणि स्तोत्राणि | एकम् स्तोत्रम् | चत्वारि स्तोत्राभि |
| १ बहिष्पवमानम् | ,, | ,, | ,, |
| ४ आज्यस्तोत्राणि | ,, | ,, | ,, |
| १ माध्यन्दिनपवमानम् | ,, | ,, | ,, |
| ४ पृष्ठस्तोत्राणि | ,, | ,, | ,, |
| १ आर्भवपवमानम् | ,, | ,, | ,, |
| १ यज्ञायज्ञीयम् (अग्निष्टोमः) | ,, | ,, | ,, |
| १२ | १२+३=१५ | १५+१=१६ | १६+४=२० |

अतिरात्रे षोडशिग्रहग्रहणनिषेधस्य प्राप्तिसापेक्षत्वात् प्रापकं किमित्यत्राह—**अतिरात्र** इति। उभयोश्शास्त्रत्वेन विकल्पे प्रसक्ते नञः षोडशिपदेन सम्बन्धमाश्रित्यातिरात्रे षोडशिव्यतिरिक्तं गृह्णीयादिति पर्युदास एवाश्रीयतामित्यत्राह—**असम्भवादिति**। असम्भवमुपपादयति—**यदीति**। **अत्र** नातिरात्र इति वाक्ये। मास्तु नञष्षोडशिना सम्बन्धः, अतिरात्रपदेन तस्य सम्बन्धः क्रियतामित्याह—**यदीति**। अत्राप्यसम्भवमाह—**तद्विधीति**। अतिरात्रे षोडशिग्रहग्रहणविधेर्विरोधादित्यर्थः। उपसंहरति—**अत** इति। **तस्यापि** विकल्पस्यापि। **अपेक्षणीयत्वात्** इष्टापत्तेरित्यर्थः।

**अनुवाद**—यहाँ संशय यह होता है कि—इस प्रकार सामान्यशास्त्र से प्राप्त (पदार्थ) का यदि विशेष में संकोच हो तो 'पर्युदास' और 'उपसंहार' में कोई पार्थक्य नहीं रहेगा, यह कहना ठीक नहीं है—क्योंकि सामान्य से प्राप्त का विशेष मात्र में संकोच करना ही 'उपसंहार' होता है—जैसे 'पुरोडाशं चतुर्धा करोतीति' ( = पुरोडाश को चार भागों में बाँटना चाहिए) इस सामान्य शास्त्र से प्राप्त पुरोडाश के चार भाग का 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' (अर्थात् आग्नेय पुरोडाश को चार भागों में बाँटना चाहिए) इस विशेष शास्त्र के द्वारा पुरोडाश के चार भाग करने का विधान 'आग्नेय पुरोडाश' मात्र के लिए संकुचित किया जाता है। पर्युदास में सामान्य से प्राप्त का विशेष शास्त्र से विशेष भिन्न में संकोच होता है इसलिये दोनों में भेद है।

किसी-किसी स्थल पर विकल्पप्रसक्ति (दोष) होने पर भी उपायान्तर के अभाव में (पर्युदास के सम्भव न होने पर) प्रतिषेध (निषेध) का आश्रय लेना पड़ता है। जैसे 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' (अर्थात् अतिरात्र संस्थाक सोमयाग में 'षोडशी' नामक पात्र का ग्रहण नहीं करना चाहिए) आदि में। यहाँ पर 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' (अर्थात् अतिरात्र संस्थाक सोमयाग में 'षोडशी' नामक पात्र का ग्रहण करना चाहिए) इस वाक्य से विधान किया हुआ 'षोडशिग्रहण' 'नातिरात्रे···गृह्णाति' से प्रतिषिद्ध हो जाता है।

(स्पष्टार्थ इस प्रकार है)—यदि इस दृष्टान्त में (नातिरात्रे··· ) 'षोडशी' शब्द के अर्थ के साथ 'नञर्थ' का अन्वय किया जाय तब 'अतिरात्र में षोडशि भिन्न का ग्रहण करना चाहिए (अतिरात्रे षोडशिव्यतिरिक्तं गृह्णाति) यह वाक्यार्थ होगा, परन्तु यह भी सम्भव नहीं है क्योंकि 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इस प्रत्यक्षश्रुति से विरोध होगा। अतः किसी अन्य उपाय के सम्भव न होने पर शास्त्र प्राप्त षोडशिग्रहण का ही निषेध किया जाता है। विकल्प प्रसक्तिरूप दोष की उद्भावना भी समीचीन नहीं है क्योंकि 'विकल्प' यहाँ इष्ट ही है।

## अर्थालोकलोचन

इससे पूर्व 'पर्युदास' के स्वरूप पर संक्षेपतः विचार किया गया है। 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' का तात्त्विक अर्थ यह माना गया था कि यह निषेध वाक्य पर्युदास के आश्रय से 'ये यजामहं···' इस वाक्य द्वारा विहित सामान्य शास्त्र के विधान का

वस्तुतः 'संकोचन' एक विशेष स्थल में करने के लिए प्रवृत्त हुआ है। परन्तु संशय यह होता है कि ठीक इसी प्रकार का संकोच 'उपसंहार' द्वारा भी किया जाता है क्योंकि उपसंहार का ग्रन्थ प्रदत्त लक्षण ही है—**'सामान्यशास्त्रस्य विशेषे संकोचनम्'**[1] अतः सामान्य दृष्टि से पर्युदास एवं उपसंहार में भेद नहीं प्रतीत होता। परन्तु ग्रन्थकार ने इस अभिप्राय का खण्डन करके प्रकृत सन्दर्भ में 'पर्युदास' एवं 'उपसंहार' के भेदक तत्त्व पर विचार किया है। वस्तुतः इन दोनों का भेद उदाहरणों से स्पष्ट हो जायगा—

'उपसंहार' को समझाते हुए ग्रन्थकार ने 'पुरोडाशं चतुर्धा करोति' एवं 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' को क्रमशः सामान्य शास्त्र एवं विशेष शास्त्र के दृष्टान्त रूप उपन्यस्त किया है। दर्शपूर्ण मास में अग्नि एवं सोम तथा 'इन्द्र एवं अग्नि' देवताओं के लिए क्रमशः आग्नेय, अग्नीषोमीय, एवं ऐन्द्राग्न संज्ञक पुरोडाशों का विधान है। इस प्रसङ्ग में 'पुरोडाशं चतुर्धा करोति' का पाठ है—यही सामान्य शास्त्र है परन्तु 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' यह विशेष शास्त्र 'पुरोडाश के चतुर्धाकरण रूप' विधेय का सङ्कोच आग्नेय पुरोडाशमात्र में कर देता है इसी श्रुतार्थ के सङ्कोच को मूलग्रन्थ में **'तन्मात्रसंकोचार्थः'** कहा है। परन्तु पर्युदास का स्वरूप इससे भिन्न है। 'अनुयाजेषु ये यजामहं न करोति' पर्युदास का दृष्टान्त है। ये यजामहं का विधान **'यजतिषु ये यजामहं करोति'** इस वाक्य द्वारा समस्त यागों के लिए किया गया है। लेकिन 'अनुयाजेषु....' आदि वाक्य 'ये यजामहं' विधान को अनुयाज के अतिरिक्त यागों के लिए विहित करता है। इसको **'तदन्यमात्रसंकोच'** कहा है। अतः यह पर्युदास का दृष्टान्त माना गया है।

पर्युदास एवं उपसंहार के भेदनिरूपण के अनन्तर ग्रन्थकार ने एक अन्य महत्त्वपूर्ण विषय की चर्चा प्रस्तुत की है। ऐसा माना जाता है कि कहीं-कहीं पर्युदास भी सम्भावना न होने पर 'विकल्प' होता है और इस तरह 'नञर्थ' से प्रत्ययार्थ का अन्वय भी किया जाता है। ऐसी विशेष स्थिति में विकल्पप्रसक्ति को नञर्थ से प्रत्ययार्थ के अन्वित होने में बाधक भी नहीं माना जाता है। इस निर्णीत तथ्य को 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' एवं 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' द्वारा समझा जा सकता है। विकल्प का स्वरूप है—**'शास्त्रविहितस्य शास्त्रान्तरेण प्रतिषेधे विकल्प एव।'** प्रसङ्गतः यह भी स्पष्ट जान लेना चाहिये कि नञर्थ के दो भेद हैं—( i ) निषेध एवं ( ii ) पर्युदास। जहाँ प्रत्ययार्थ के साथ अन्वय रहेगा वहाँ निषेध अर्थ होता है एवं उत्तर पदार्थ के साथ अन्वय रहने पर 'पर्युदास' होता है। 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' में पर्युदास की सम्भावना नहीं हैं क्योंकि 'नातिरात्रे' इस दृष्टान्त में नञर्थ का अन्वय 'षोडशि पदार्थ' के साथ करने से 'अतिरात्र में षोडशिभिन्न पदार्थ का ग्रहण करे' ऐसा वाक्यार्थ होगा परन्तु इस विधान का 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इस विधिवाक्य से साक्षात् विरोध होगा। इसी प्रकार

---

१. पर्युदास एवं उपसंहार के अन्य लक्षण भिन्न प्रकार से यत्र-तत्र मिलते हैं—'स्वमात्रे व्यवस्थापनमुपसंहारः। स्वेतरस्मिन् व्यवस्थापनं **पर्युदासः**।' 'स्वस्मिन् स्वेतरस्मिंश्च प्राप्तं विषयं स्वेतरस्माद् व्यावर्त्य स्वमात्रेऽवस्थापनमुपसंहारः। तथैव प्राप्तं विषयं स्वस्माद् व्यावर्त्य स्वेतरस्मिन् व्यवस्थापनं **पर्युदासः**।'

नञर्थ का अन्वय 'अतिरात्र' से करने पर 'अतिरात्रभिन्न में षोडशिग्रहण करे' यह वाक्य बोध होगा। परन्तु यह भी सम्भव नहीं है क्योंकि इसका भी विरोध प्रत्यक्षश्रुत वाक्य 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' से हो जायगा। अतः प्रकृत स्थल में पर्युदास का आश्रयण असम्भव है। इसलिए सामान्य शास्त्र से विहित षोडशी ग्रहण का पाक्षिक निषेध होना है। अतः विकल्प प्रसक्ति को दोष न मानकर उसे स्वीकार कर लेने में कोई विप्रतिपत्ति नहीं है। इस प्रसङ्ग में याज्ञिक प्रक्रिया सम्बन्धित विशद विवेचन 'अर्थालोक टीका' में देखना चाहिये।

## प्रतिषिध्यमानस्य नानर्थहेतुत्वम्

इयांस्तु विशेषो यद्विकल्पादेकप्रतिषेधे प्रतिषिध्यमानस्य नानर्थहेतुत्वम्, विधिनिषेधोभयस्यापि क्रत्वर्थत्वात्। यत्र तु न विकल्पः, प्राप्तिश्च रागत एव, प्रतिषेधश्च पुरुषार्थः, तत्र प्रतिषिध्यमानस्यानर्थहेतुत्वम्, यथा 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यादौ कलञ्जभक्षणादेः। तत्र भक्षणनिषेधस्यैव पुरुषार्थत्वात्।

न च 'दीक्षितो न ददाति न जुहोति' इत्यादौ शास्त्रप्राप्तदानहोमादीनां निषेधाद् विकल्पापत्तिरिति वाच्यम्। स्वतः पुरुषार्थभूतदानहोमादीनां निषेधस्य पुरुषार्थत्वाभावेऽपि निषिध्यमानस्यानर्थहेतुत्वात्, यथा क्रतौ स्वस्त्रीगमनादेः। तन्निषेधस्य क्रत्वर्थत्वेन तस्य क्रतुवैगुण्यसम्पादकत्वात्।

### अर्थालोकः

'नातिरात्रे' इति वाक्ये निषेधस्वीकारे 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यत्र यथा निषेधस्यानर्थहेतुत्वं तथा नातिरात्रवाक्ये अतिरात्राधिकरणकषोडशिग्रहणस्य निषेध्यस्यानर्थहेतुत्वात् 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इति वाक्यस्य वैयर्थ्यापत्तिरित्यत आह—**इयांस्त्विति**। **विशेषः** अनर्थहेतुत्वतदभावरूपः। विकल्पस्थले एकस्य प्रतिषेधेऽपि निषेधप्रतियोगिनो नानर्थहेतुत्वम्, विधेः प्रतिषेधस्य च क्रत्वर्थत्वात्। अतिरात्राधिकरणकषोडशिग्रहणस्य यथाक्रतूपकारकत्वम्, तथैवातिरात्राधिकरणकषोडशिग्रहणप्रतियोगिकाभावस्यापि। अतो विधिनिषेधयोरुभयोः क्रत्वर्थत्वे न निषेध्यस्यानर्थहेतुत्वमिति भावः। 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इति दृष्टान्तगतं वैलक्षण्यं प्रतिपादयति—**यत्र त्विति**। विकल्पाभावस्थल इत्यर्थः। प्राप्तिनिषेधयोस्तुल्यबलत्वे विकल्पः, यत्र तयोर्न तुल्ययबलत्वम्, तत्र न विकल्पस्तादृशस्थल इति यावत्। तदिदमुपपादयति—**प्राप्तिश्चेति**। पुरुषस्य कलञ्जभक्षणे प्रवृत्तिः रागतः, निषेधश्च शास्त्रतः। रागाच्च शास्त्रं बलीय इति

न तयोस्तुल्यबलत्वम् । तुल्यबलत्वाभावे रागतः प्राप्तस्य पुरुषार्थतया निषेधे तस्यानर्थहेतुत्वमित्याह—**तत्रेति** । न कलञ्जं भक्षयेदित्यत्रेत्यर्थः । **पुरुषार्थत्वात्** पुरुषनिष्ठप्रत्यवायपरिहारोद्देश्यकत्वात् । इदानीं पुरुषार्थतया प्राप्तानां क्रत्वर्थतया निषेधे विकल्पप्रसक्तिमाशङ्क्य निराकरोति—**न चेति** । 'अग्निहोत्रं जुहोति' 'हिरण्यं ददाति' इत्यादयो विधयः पुरुषार्थत्वेन होमदानादीन् विदधते । सौमिकीं दीक्षां प्राप्तस्य यजमानस्य तान् होमदानादीन् निषेधति 'दीक्षितो न ददाति न जुहोति' इत्यादि । निषेधश्च क्रत्वर्थत्वेन प्रवृत्तः । दीक्षाकाले यजमानः होमदानादीन् न कुर्यादिति । क्रतुमध्ये न कुर्यात्पुरुषार्थदानहोमादीनित्यर्थः । रागतः प्राप्तनिषेधे कलञ्जभक्षणादौ विकल्पाभावेऽपि दानहोमादीनां शास्त्रतः प्राप्तानां निषेधे विकल्प आवश्यक इति शङ्काकर्तुराशयः । **इति वाच्यम्** इति न च वच्यम् । अग्निहोत्रहोमहिरण्यदानादयस्सत्यं शास्त्रतः प्राप्ताः, किन्तु ते शास्त्रात् पुरुषार्थतया प्राप्ताः, दीक्षितदानहोमादिनिषेधस्तु क्रत्वर्थः । अत उभयोस्तुल्यार्थत्वाभावेन न विकल्प इत्याह—**स्वत** इत्यादिना । **पुरुषार्थत्वाभावेऽपि** क्रत्वर्थत्वेऽपीत्यर्थः । **निषिध्यमानस्य** पुरुषार्थदानहोमादेरित्यर्थः । **अनर्थहेतुत्वात्** तदनुष्ठाने क्रतुवैगुण्यापादकत्वेनानर्थहेतुत्वादित्यर्थः । एवं पुरुषार्थतया शास्त्रतः प्राप्तानां होमदानादिकर्मणां क्रत्वर्थतया निषिद्धानामनुष्ठाने क्रतुवैगुण्यसम्पादकत्वमुपपाद्येदानीं रागतः प्राप्तानां क्रत्वर्थतया निषिद्धानां क्रतुवैगुण्यसम्पादकत्वमुदाहरति—**स्वस्त्रीति** । स्वस्त्र्युपगमनं रागतः पुरुषमात्रस्य प्राप्तम् । तच्च 'न स्त्रियमुपेयात्' इति क्रत्वर्थत्वेन निषिध्यते क्रतुमध्ये । तत्र तदनुष्ठाने क्रतोर्वैगुण्यं न पुरुषस्य प्रत्यवाय इत्यर्थः । अत्र रागतः प्राप्तस्य पुरुषार्थतया निषेधे क्रतुमध्ये तादृशनिषेध्यानुष्ठानेऽपि न क्रतोस्तेन वैगुण्यम्, पुरुषस्तु प्रत्यवेयादिति बोध्यम् । तथाचायमत्र निष्कर्षः—

( १ ) निषेधवाक्येषु नञो लक्षणया निवर्तनार्थकत्वम्, धात्वर्थस्य तत्र तात्पर्यग्राहकता । तेन निषेध्यस्यानर्थहेतुत्वाक्षेपद्वारा पुरुषनिवर्तकत्वेन तेषामर्थवत्त्वम् । यथा नानृतं वदेत् न कलञ्जं भक्षयेदित्यादिः । अत्र नञर्थस्य प्रत्ययार्थशब्दभावनयान्वयः ।

( २ ) यत्र प्रत्ययार्थशाब्दभावनयान्वये बाधकं 'तस्य व्रतम्' इति तत्र नेक्षेतोद्यन्तम्' इत्यादौ पर्युदासः ईक्षणभिन्नस्सङ्कल्पः कर्तव्य इति ।

( ३ ) यत्र तथान्वये विकल्पप्रसक्तिर्बाधिका तत्र नानूयाजेषु इत्यत्र पर्युदासः—अनूयाजव्यतिरिक्तेषु ये यजामहः कर्तव्य इति ।

( ४ ) विकल्पप्रसक्तावपि यत्र क्रत्वर्थविधिनिषेधयोः पर्युदासस्यासम्भवः तत्र 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इत्यादौ नञः प्रत्ययार्थप्रवर्तनयैवान्वयः—न गृह्णीयादिति । तथापि क्रतोरग्रहणपक्षे न वैगुण्यम् । ग्रहणस्य यथा क्रतूपकारकत्वम् तथाग्रहणाभावस्यापि । अत्र विकल्प एव ।

( ५ ) यत्र प्राप्ती रागतः निषेधश्च पुरुषार्थतया तत्र 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यादौ न विकल्पः किन्तु प्रतिषेध एव ।

( ६ ) यत्र पुरुषार्थतया शास्त्रतः प्राप्तिः निषेधश्च शास्त्रतः क्रत्वर्थतया तत्र 'दीक्षितो न ददाति' इत्यादौ न विकल्पः, किन्तु प्रतिषेध एव । निषेध्यानुष्ठाने तु क्रतोर्वैगुण्यम् ।

( ७ ) यत्र रागतः प्राप्तिः निषेधश्च क्रत्वर्थः तत्र 'न स्त्रियमुपेयात्' इत्यादौ तत्र निषेधातिक्रमे क्रतोर्वैगुण्यं पुरुषस्य न प्रत्यवायः ।

( ८ ) यत्र रागतः प्राप्तिः निषेधश्च पुरुषार्थतया तत्र क्रतुमध्ये निषेधातिक्रमे सति क्रतोर्न वैगुण्यम्, यथाचोदितस्य क्रतोरनुष्ठानात् । पुरुषः परं प्रत्यवैति । तथा चोक्तं वार्तिके—

'यो नाम क्रतुमध्यस्थः कलञ्जादीनि भक्षयेत् ।
न क्रतोस्तस्य वैगुण्यं यथाचोदितसिद्धितः' ॥

'यदा दर्शपूर्णमासस्थोऽपि तदतिक्रमं करोति तदा बाह्यातिक्रमवदस्य स्वयं प्रत्यवायमात्रं स्यात् न कर्मफलासम्बन्धः, न हि शुद्धपुरुषधर्मैः क्रतवः प्रत्यवयन्ति' इति ।

**अनुवाद**—यहाँ ( 'न कलञ्जं भक्षयेत' इस निषेध वाक्य से 'नातिरात्रे···' एवं 'अतिरात्रे···' इस विकल्पकत्माक निषेध वाक्य में ) यही एक वैशिष्ट्य है कि विकल्प प्राप्त होने से एक का ( षोडशि ग्रहण का ) निषेध होने पर भी प्रतिषिध्यमान षोडशि ग्रहण अनर्थ हेतु नहीं हो सकता ( अर्थात् षोडशि ग्रहण से प्रत्यवाय नहीं होगा )। क्योंकि यहाँ विधि ( अर्थात् षोडशि ग्रहण ) एवं निषेध ( षोडशि अग्रहण ) दोनों ही क्रत्वर्थ ( यज्ञोपकारक ) हैं। जहाँ विकल्प का विधान करने वाला वाक्य नहीं है और अनुष्ठान राग प्राप्त है एवं निषेध 'पुरुषार्थ' है वहाँ पर प्रतिषिध्यमान पदार्थ अनर्थ का हेतु होता है। यथा 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यादि उदाहरणों में कलञ्जभक्षण स्वभावतः ( रागतः ) प्राप्त है किन्तु लक्षण का निषेध ही 'पुरुषार्थ' हैं।

( इस प्रसङ्ग में यह कहना ठीक नहीं है ) कि शास्त्र द्वारा विधान किया हुआ 'दान' एवं 'होम' का निषेध 'दीक्षितो न ददाति न जुहोति ( अर्थात् दीक्षित व्यक्ति को न दान करना चाहिए और न होम करना चाहिए ) इत्यादि वाक्य से किया गया है अतः

( षोडशि ग्रहण के समान ) यहाँ भी विकल्प होना चाहिये'। क्योंकि दान होमादि स्वयं पुरुषार्थ है और उसका निषेध ( 'दीक्षितो न ददाति, न जुहोति ) क्रत्वर्थ है ( अतः विकल्प नहीं होगा )। वाक्य से जैसे क्रतु में स्त्री गमन निषिद्ध होने से पुरुषार्थ भूत स्वस्त्रीगमन भी क्रतु में वैगुण्यादि उत्पन्न कर अनर्थ का कारण होता हैं।

## अर्थालोकलोचन

**'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति'** एवं **'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति'** ये दोनों ही वाक्य शास्त्र प्राप्त हैं ऐसा हम पहले दे चुके हैं। नियम यह है कि शास्त्र द्वारा विहित पदार्थ का यदि शास्त्रान्तर से प्रतिषेध हो तो विकल्प की प्रसक्ति होती है। [ द्रष्टव्य— '....**शास्त्रविहितस्य शास्त्रान्तरेण प्रतिषेधे विकल्प एव** ] अतः इसके अनुसार 'षोडशि-ग्रहण' में भी विधि एवं निषेध वैकल्पिक है। पूर्वपक्ष ने इसी विधान के सम्बन्ध में संशय किया है कि यदि 'षोडशी ग्रहण' में विधि एवं निषेध दोनों विहित होने से 'विकल्प' सम्भव है तो शास्त्र द्वारा दान एवं होम करने की विधि में, एवं 'दीक्षितो न ददाति न जुहोति' वाक्य से प्राप्त दान एवं होम के निषेध[1] में भी विकल्प मानना चाहिए। परन्तु यह मन्तव्य ठीक नहीं है क्योंकि षोडग्रहण के उदाहरण में और पूर्वपक्ष प्राप्त उदाहरण में अन्तर है। 'षोडशि गहण' में विधायकता एवं अग्रहण रूप निषेध्यता दोनों ही याग के उपकारक है और यज्ञ में वैगुण्य नहीं उत्पन्न करते हैं। भाव यह है कि प्रत्येक पक्ष परस्पर का विरोध न करता हुआ 'क्रत्वर्थ' होता है अतः कहा है—**'विधिनिषेधोभयस्यापि क्रत्वर्थत्वात्'** परन्तु कलञ्जादि भक्षण रागतः प्राप्त है शास्त्र प्राप्त नहीं है। शास्त्र ने तो कलञ्जादि भक्षण को अनर्थ का हेतु बतलाते हुये उसका निषेध किया है। इस प्रकार यह मानना पड़ता है कि 'कलञ्जभक्षण' की भाँति 'अतिरात्र में षोडशी ग्रहण' अनर्थकारी नहीं हैं।

इसी तरह दान होमादि के शास्त्र विहित होने पर भी मीमांसक सम्प्रदायानुसार दीक्षित के लिये उसका निषेध विहित है। प्रश्न यह है कि इन दोनों में 'विकल्प प्रसक्ति' क्यों नहीं है ? इसका समाधान करते हुये लिखा है—

**'स्वतः पुरुषार्थभूतदानहोमादीनां निषेधस्य पुरुषर्थत्वाभावेऽपि निषिध्यमान-स्यानर्थहेतुत्वात्।'**

आशय यह है कि 'षोडशि' ग्रहण की विधि एवं प्रतिषेध दोनों ही क्रत्वर्थ है अतः विकल्प सम्भव हैं परन्तु दान होमादि पुरुषार्थ है। परन्तु इनका निषेध दीक्षित के लिये इस कारण विहित है क्योंकि दीक्षित द्वारा इनके अनुष्ठान से यज्ञ वैगुण्य उपस्थित होगा।

( १ ) (क) सोम याग प्रकरण में 'दीक्षितो न ददाति न जुहोति' ( तैतिरीय संहिता १।२।३, मैत्रायाणी संहिताा ३।६।५ ) वाक्य मिलता है।

(ख) 'सौमिकीं' दीक्षां प्राप्तो यजमानः यावद् दीताविमोकं पुरुषार्थदानानि क्रतुमध्यपतितानि न कुर्यात्, एवं पुरुषार्थहोमाग्निहोत्रादीन्न कुर्यादित्यर्थः'— सारविवेचिनी पृ० १७६.

इस प्रकार इनका निषेध क्रत्वर्थ माना जाता है अतः विकल्प नहीं होगा। इस सिद्धान्त को अधिक स्पष्ट करने हेतु एक और दृष्टान्त 'न स्त्रियमुपेयात्' इस दर्शपूर्णमास प्रकरण पठित वाक्य द्वारा दिया गया है। आशय यह है कि स्वस्त्रीगमन पुरुषार्थ है जो कि शास्त्र एवं राग दोनों से ही प्राप्त है परन्तु क्रतु में स्वस्त्रीगमन अनर्थ का हेतु माना है लेकिन इससे विकल्प की प्रसक्ति नहीं सिद्ध होती। अतः यह मनाना चाहिये कि निषेध वाक्य अनर्थ हेतु क्रिया की निवृत्ति द्वारा ही पुरुषार्थ साधक होते हैं।

# अर्थवादप्रकरणम्

## अर्थवादलक्षणम्

प्राशस्त्यनिन्दान्यतरपरं वाक्यमर्थवादः। तस्य च लक्षणया प्रयोजनवदर्थपर्यवसानम्। तथाहि—अर्थवादवाक्यं हि स्वार्थप्रतिपादने प्रयोजनाभावाद् विधेयनिषेध्ययोः प्राशस्त्यनिन्दितत्वे लक्षणया प्रतिपादयति। स्वार्थमात्रपरत्वे प्रयोजनाभावादानर्थक्यप्रसङ्गात्। आम्नायस्य हि क्रियार्थत्वात्। न चेष्टापत्तिः। 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः' इत्यध्ययनविधिना सकलवेदाध्ययनं कर्तव्यमिति बोधयता सर्ववेदस्य प्रयोजनवदर्थपर्यवसायित्वं सूचयतोपात्तत्वेनानर्थक्यानुपपत्तेः।

## अर्थालोकः

एवं तावद्विधिमन्त्रनामधेयनिषेधानां प्रयोजनवत्त्वं प्रतिपाद्य क्रमप्राप्तानामर्थवादानामर्थवत्त्वं प्रतिपादयितुमर्थवादलक्षणमाह—**प्राशस्त्येति**। प्राशस्त्यञ्च निन्दा च प्राशस्त्यनिन्दे तयोरन्यतरपरत्वे सति वाक्यत्वमर्थवादत्वम्। **तस्य** पूर्वोक्तान्यतरपरस्यार्थवादस्य। **प्रयोजनेति**। प्रयोजनमस्यास्तीति प्रयोजनवान् स चासावर्थश्च प्रयोजनवदर्थः तस्मिन् पर्यवसानमित्यर्थः। तदिदं विवृणोति—**तथाहीत्यादिना**। **स्वार्थेति**। शक्यार्थ इत्यर्थः। प्रत्प्रतिप्रादने **प्रयोजनाभावात्** प्रवृत्तिनिवृत्तिरूपफलविशेषाभावात् विधिशेषाणां प्राशस्त्यपरत्वम्, निषेधशेषाणाञ्च निन्दापरत्वमित्यर्थः। स्वशक्यार्थं विहाय किमिति लक्षणया प्राशस्त्यनिन्दापरत्वं स्वीकर्तव्यमित्यत्राह—**आनर्थक्येति**। कथमानर्थक्यमित्यत्राह—**आम्नायस्येति**। प्रवर्तकत्वेन निवर्तकत्वेन वा आम्नायः प्रवृत्तः। अर्थवादस्तु न प्रवर्तयति नापि निवर्तयति। अत आनर्थक्यप्रसङ्गः। भवत्वानर्थक्यमिति चेदाह—**न चेति**। स्वाध्यायाध्ययनविधिरर्थज्ञानोद्देशेनाध्ययनं विदधानः सकलस्य वेदस्य प्रयोजनवदर्थपर्यवसायित्वं बोधयन् अर्थवादमपि गृह्णाति। तत्रार्थवादानामानर्थक्यमनुपपन्नमित्यर्थः।

अनुवाद—प्रशंसा[1] अथवा निन्दापरक वाक्य को अर्थवाद कहते हैं। अर्थवाद लक्षणा से प्रयोजन वाले अर्थ ( अर्थात् धर्म का ) का बोधक होता है। आशय यह है कि अर्थवाद वाक्य का अपने मुख्यार्थ ( =स्वार्थ ) प्रतिपादन में कोई प्रयोजन नहीं रहता है अतः यह लक्षणा द्वारा विधेय पदार्थ की प्रशंसा एवं निषेध्य पदार्थ की निन्दा प्रतिपादित करता हैं। यदि उसका ( अर्थवाद का ) आशय अपने अर्थ ( मुख्यार्थ ) में समझा जायगा तो अर्थवाद वाक्य की व्यर्थता सिद्ध होगी। क्योंकि सम्पूर्ण वेद को क्रियापरक माना गया है। अर्थवाद वाक्य की व्यर्थता को इष्टापत्ति नहीं कर सकते। क्योंकि 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः' इस अध्ययन विधि से समस्त वेद के अध्ययन को कर्त्तव्यरूप में बोध कराते हुए उसको ( वेद को ) प्रयोजनवदर्थरूप मानती है अतः ( अर्थवाद की ) व्यर्थता नहीं हो सकती।

## अर्थालोकलोचन

ग्रन्थ के अन्तिम भाग 'अर्थवाद' का निरूपण किया जा रहा है। अर्थवाद विधेय अर्थ की प्रशंसा करता है एवं निषिद्ध अर्थ की निन्दा। परन्तु यह मुख्यार्थ या अभिधेयार्थ द्वारा अपने तात्पर्यार्थ की अभिव्यक्ति नहीं करता अपितु शब्द की लक्षणा शक्ति का आश्रय ग्रहण करता है। ( इसका विशद निरूपण अग्रिम परिच्छेद में होगा ) समस्त वेद को मीमांसक क्रियापरक मानता है क्योंकि उसके मत में यागादि क्रिया द्वारा ही इष्ट प्राप्ति एवं अनिष्ट का परिहार किया जा सकता है। वेद के अध्ययन का विधान 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः' इस विधिवाक्य से हुआ है। अर्थवाद भी वेद में ही अन्तर्भूत है अतः अर्थवाद को भी क्रियापरक मानना उचित है। लेकिन अर्थवाद का स्वरूप विधेय की प्रशंसा एवं निषिद्ध की निन्दा में प्रकट होता है। विधान एवं निषेध क्रिया ही होता है। अतः अर्थवाद वाक्य परम्परया क्रियापरक अर्थात् धर्मपरक होते हैं अतः अर्थवाद वाक्यों को निरर्थक नहीं मानना चाहिए।

## अर्थवादस्य द्वैविध्यम्

स द्विविधः, विधिशेषो निषेधशेषश्चेति। तत्र 'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः' इत्यादिविधिशेषस्य 'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता' इत्यादेर्विधेयार्थप्राशस्त्यबोधकतयार्थवत्त्वम्। 'बर्हिषि रजतं न देयम्' इत्यादिनिषेधशेषस्य 'सोऽरोदीत्, यद् अरोदीत् तद् रुद्रस्य रुद्रत्वम्' इत्यादेर्निषेध्यस्य निन्दितत्वबोधकतयार्थवत्त्वम्।

न च प्राशस्त्यादिबोधस्य निष्प्रयोजनत्वेन नार्थवादस्यार्थवत्त्वमिति वाच्यम्। आलस्यादिवशादप्रवर्तमानस्य पुंसः प्रवृत्त्यादिजनकत्वेन तद्बोधस्योपयोगात्।

---

१. प्राशस्त्यं विशिष्टोपकारहेतुत्वेन प्रतीतिविषयत्वम्।

२. निन्दा निन्दितत्वम् अपकारहेतुतया प्रतिपत्तिविषयत्वमिति।

## अर्थालोकः

तं विभजते—**विधीति । वायव्यमिति ।** वायुदेवताकश्वेतगुणद्रव्यकयागेन भूतिं भावयेदिति वाक्यार्थः । अत्रालभतिपदं द्रव्यदेवतासम्बन्धसत्त्वाद्याग-परमिति ज्ञेयम् । **वायुर्वै** इति तच्छेषः । **क्षेपिष्ठा** क्षिप्रगामिनी देवता । **विधेयार्थः** वायव्ययागः तत्प्राशस्त्यम्—यतः क्षिप्रगमनशीलवायुदेवताकं कर्म अतः क्षिप्रमेव फलं दास्यतीति प्रशस्तमिदमिति बोधयन्नयमर्थवादोऽर्थवान् भवतीत्यर्थः । निषेधशेषमुदाहरति—**बर्हिषीति ।** बर्हिस्सम्बन्धाद् बर्हिर्यागः । तत्र रजतं न दक्षिणात्वेन देयमिति निषेधवाक्यार्थः । तच्छेषः—**सोऽरोदीदिति । सः** अग्निररोदीत् देवैस्ताडयमानः । कदाचिद्देवा असुरैस्सह योद्धुं गच्छन्तः स्वीयं धनं रक्षितुमग्निं नियोज्य योद्धुं गतवन्तः । युद्धात्प्रतिनिवृत्त्याग्निमनुपलभमानाः सर्वं धनमादाय दूरे धावन्तमग्निं विलोक्य देवास्तमासाद्य तं ताडितवन्तः । ततस्स रुरोद । यस्मादरोदीत् तस्माद्रुद्रस्य रजतस्य रजतत्वम् । रोदनजन्य-त्वाद्रजतस्य निन्दितत्वं बोधयन्नयं निन्दार्थवादः प्रयोजनवान् भवतीति । एवं प्राशस्त्यबोधने किं प्रयोजनम् ? प्रयोजनाभावे च कथमर्थवत्त्वमिति शङ्कां निरस्यति—**न चेति । आलस्येति ।** विध्यर्थमवगच्छन्नपि कर्मणः क्लेशसाध्यत्वेन बहुद्रव्यव्ययसाध्यत्वेन चानुष्ठान आलस्येन न प्रवर्तेत, तस्य प्रवृत्तौ प्राशस्त्यज्ञान-जननद्वारार्थवादानामुपयोग इति भावः ।

**अनुवाद**—अर्थवाद के दो भेद हैं—( १ ) विधि शेष एवं ( २ ) निषेध शेष । उनमें 'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः' ( अर्थात ऐश्वर्यप्राप्ति की अभिलाषा करने वाला व्यक्ति वायु देवता के लिए श्वेत पशु का आलभन करे ) इस विधि का शेष ( अर्थात् अर्थवाद ) वाक्य 'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता' ( अर्थात् वायु सबसे अधिक शीघ्र जाने वाला देवता है ) मन्त्र है । यह 'वायव्यं.......' आदि विधि के द्वारा विहित यज्ञादि रूप कर्म की प्रशंसा करके सार्थक होता है । इसी तरह 'बर्हिषि रजतं न देयम्' ( यज्ञ में रजत की दक्षिणा नहीं देनी चाहिए ) इस निषेध वाक्य का शेष ( अर्थवाद ) 'सोऽरोदीद्यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' ( अर्थात् वह रोया और जो वह रोया वही तो रुद्र की रुद्रता है ) है । इसकी सार्थकता यही है कि यह 'बर्हिषि...न देयम्' इस निषेध वाक्य द्वारा निषिद्ध पदार्थ की निन्दा का बोध कराता है । अतः सार्थक है । यहाँ यह शङ्का नहीं करनी चाहिए कि प्रशंसादि बोधन का कोई प्रयोजन नहीं है अतः अर्थवाद भी निष्प्रयोजन है क्योंकि आलस्यादि के कारण जो व्यक्ति यागादि में प्रवृत्त नही होता है अर्थवाद वाक्य उनको कर्म प्राशस्त्य का बोध कराके यज्ञादि में प्रवृत्त कराता है अतः उपयोगी है ।

## अर्थालोकलोचन

प्रस्तुत सन्दर्भ में अर्थवाद के ( १ ) विधिशेष एवं ( २ ) निषेध शेष इन दो भेदों का सोदाहरण निरूपण किया गया है । प्रसङ्गतः अर्थवाद की सार्थकता पर भी विचार किया

गया है। अर्थवाद के पहले भेद की 'विधि शेष' संज्ञा हैं क्योंकि यह विधेय अर्थ की प्रशंसा द्वारा विधिवाक्य का पूरक माना जाता है। महर्षि जैमिनि ने लिखा है—**'विधिना त्वेकवाक्यत्वात् स्तुत्यर्थेन विधीनां स्युः'** जै० सू० १. २७. अर्थात् विधि एवं अर्थवाद (=विधिशेष) की एक वाक्यता मानी जाती है क्योंकि दोनों मिलकर एक समग्रवाक्य की रचना करते हैं। अतः 'अर्थवाद' को विधि शेष कहना उचित है। इसी पद्धति से निषेध वाक्य की पूर्णता हेतु निन्दापरक अर्थवादों की उपयोगिता भी असन्दिग्ध है।

मूलग्रन्थ में उदाहरण द्वारा इनका परिचय दिया गया है। विधि शेष का उदाहरण है 'वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता'। इसकी 'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः' विधिवाक्य से एक-वाक्यता होती है। यहाँ 'वायुर्वै…' इत्यादि अर्थवाद से प्रशंसा की गई है जिससे यह लक्षणा द्वारा विदित होता है कि वायुदेवता शीघ्रगामी है अतः वह ऐश्वर्य भी शीघ्र ही प्रदान करता है। इसको सुनकर अधिकारी व्यक्ति की प्रवृत्ति होना स्वाभाविक है।

निषेध वाक्य का दृष्टान्त 'बर्हिषि रजतं न देयम्' है (रजतदान की) निन्दा 'सोऽरोदीद्यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' इस निन्दापरक अर्थवाद से हुई है। आशय यह है कि रजतदान करने से व्यक्ति को दुःख प्राप्ति होती है उसी का लाक्षणिक प्रयोग 'रुदन क्रिया' द्वारा ज्ञात हो रहा है। अतः निषिध्यमान रजत दानादि निन्दा का ज्ञान हो जाने पर बुद्धिमान व्यक्ति इस प्रकार के दान से निवृत्त हो जाता है अतः रोदनादि रूप अनिष्ट प्रसङ्ग से भी उसकी मुक्ति हो जाती है। इस प्रसंग में तैत्तिरीय संहितागत कथा का अवलोकन 'अर्थालोक टीका' में करना चाहिए।

## अर्थवादस्य त्रैविध्यम्

स पुनस्त्रेधा। तदुक्तम्—

'विरोधे गुणवादः स्यादनुवादोऽवधारिते।
भूतार्थवादस्तद्धानादर्थवादस्त्रिधा मतः॥ इति।

अस्यार्थः—प्रमाणान्तरविरोधे सत्यर्थवादो गुणवादः, यथा 'आदित्यो यूपः' इत्यादिः। यूपादित्याभेदस्य प्रत्यक्षबाधितत्वादादित्यवदुज्ज्वलत्वरूपगुणोऽनेन लक्षणया प्रतिपाद्यते। प्रमाणान्तरावगतार्थबोधकोऽर्थवादोऽनुवादः, यथा 'अग्निर्हिमस्य भेषजम्' इति। अत्र हिमविरोधित्वस्याग्नौ प्रत्यक्षावगतत्वात्। प्रमाणान्तरविरोधतत्प्राप्तिरहितार्थबोधकोऽर्थवादो भूतार्थवादः, यथा 'इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत्' इत्यादि।

### अर्थालोकः

पुनरर्थवादं त्रेधा विभजते-**स** इति। वृद्धसंमतिमुपपादयति—**अस्यार्थ** इति। **प्रमाणान्तरेण** प्रत्यक्षादिना विरोधे तस्य गुणवाद इति व्यवहारः। **आदित्य** इति। यूपः पशुबन्धनार्थं तक्षणाष्टाश्रीकरणाञ्जनादिसंस्कारसंस्कृतं काष्ठम्। तस्य

कथमादित्यरूपत्वं प्रत्यक्षबाधित्वात्। उज्ज्वलत्वादिगुणयोगेनादित्यात्मकत्वं बोध्यत इत्ययमर्थवादो गुणवादः। **प्रमाणान्तरेति।** प्रत्यक्षादिनावगतार्थस्य यो बोधकस्सोऽर्थवादोऽनुवादः। प्रत्यक्षादिप्रमाणसिद्धमर्थमनुवदतीत्यनुवादः। **अग्निरिति।** हिमजन्यशैत्यापनोदनायाग्निस्साधनमिति लोकतस्सिद्धमर्थमयमनुवदतीत्यनुवादः। प्रमाणान्तरेण-विरोधोऽपि नास्ति, ततः प्राप्तिरपि नास्ति तादृशार्थबोधकोऽर्थवादो भूतार्थवादः भूतं सिद्धमर्थं वदतीति **भूतार्थवादः**। तदुदाहरणम्–इन्द्र इति।

**अनुवाद**—अर्थवाद के और तीन भेद हैं–(१) गुणवाद. (२) अनुवाद एवं (३) भूतार्थवाद। अतएव कहा भी गया है—

'विरोधे गुणवादः स्यादनुवादोऽवधारिते।
भूतार्थवादस्तद्धानादर्थवादस्त्रिधा मतः'॥ इति

( अर्थात् प्रमाणान्तर से विरोध होने पर 'गुणवाद', प्रमाणान्तर से अवगत अर्थ का बोधक 'अनुवाद' तथा जिस स्थल पर प्रमाणान्तर विरोध रहित एवं प्रामाणान्तर प्राप्ति रहित अर्थ का बोधक हो उसे 'भूतार्थवाद' कहते हैं )

इस कारिका का अर्थ यह है—(१) जिस अर्थवाद का दूसरे प्रमाण से विरोध हो वह **'गुणवाद'** कहा जात है, यथा **'आदित्यो यूपः'** यूप आदित्य है इत्यादि में। आदित्य और यूप एक होना, प्रत्यक्ष प्रमाण से बाधित है अतएव यहाँ लक्षणा से 'यूप' आदित्य के सदृश उज्ज्वल है इस तरह का उज्ज्वलत्व रूप गुण प्रतिपादित होता है। (२) किसी अन्य प्रमाण से जिस अर्थवादक के अर्थ का बोध हो उसे **'अनुवाद'** कहा जाता है। यथा— **'अग्निर्हि तस्य भेषजम्'** ( अर्थात अग्नि शैत्य की औषधि है )। यहाँ प्रत्यक्ष प्रमाण से पहले ही ज्ञात है कि अग्नि हिम विरोधी है अर्थात् उसकी औषधि है ( अतः **अनुवाद** है )। (३) जिसका दूसरे किसी प्रमाण से विरोध न हो रहा हो एवं जिसके द्वारा अवबोधित अर्थ प्रमाणान्तर से सम्भव नहीं हो उसे **'भूतार्थवाद'** कहा जाता है। यथा— **'इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत्'** ( अर्थात-इन्द्र ने वृत्र का हनन करने के लिये वज्र उठा लिया )।

## अर्थालोकलोचन

इस सन्दर्भ से पहले विधि एवं निषेध के साथ सम्बन्ध प्रति पादन करने की दृष्टि से अर्थबाद का विभाजन (१) **विधिशेष** एवं (२) विषेधशेष रूप में किया गया है। सम्प्रति, अन्य प्रमाणों से अर्थवाद द्वारा निरूपित विषयों का सम्बन्ध परीक्षण करना अभीष्ट है। इस विचार को दृष्टिगत करके अर्थवाद को (१) गुणवाद, (२) अनुवाद एवं (३) भूतार्थवाद में तीन प्रकार से विभक्त किया गया है।

१. **'गुणबाद'** संज्ञक अर्थवाद में प्रतिपाद्य अर्थ का किसी अन्य प्रमाण से विरोध होता है। यथा 'आदित्यो यूपः' ( तैत्तिरीय ब्राह्मण २।१।५।२। ) में यूप का आदित्य के साथ अभेद प्रतिपाद्य विषय है। परन्तु यूप आदित्य नहीं है, यह प्रत्यक्षतः सिद्ध है। इस प्रकार मुख्यार्थ भी बाधित हो रहा है। अतः अर्थावबोध के लिए लक्षणा का आश्रय

लेकर यूप का, "उज्ज्वलत्वादिगुणयोगेनादित्यात्मकत्वं" अर्थात् आदित्य की तरह यूप भी उज्ज्वलत्वादि गुण सम्पन्न है, अर्थ करना पड़ता है।

२. 'अनुवाद' नामक अर्थवाद में किसी अन्य प्रमाण से अर्थ का बोध होता है। प्रतिपाद्य विषय में केवल उसका 'अनुवाद' मात्र रहता है। इसका दृष्टान्त है अग्निर्हिमस्य भेषजम्' (तैत्तिरीय संहिता ७।४।१८।२) यहाँ प्रत्यक्षतः पहले से हि सिद्ध है कि अग्नि शैत्य की औषधि है। इसी पूर्वज्ञात विषय का (अग्नौ वर्तमानंहिमेन सह विरोधित्वम्) का प्रकाशन इस उदाहरण में किया गया है अतः 'अनुवाद' कहा जाता है।

(३) 'भूतार्थवाद' संज्ञक अर्थवाद में 'भूतार्थ' शब्द से पहले घटित किसी यथार्थ वस्तु के ज्ञापन से हैं। इस प्रकार के प्रतिपादित अर्थ से 'गुणवाद अर्थवाद' की भाँति किसी प्रमाणान्तर से विरोध नहीं होता एवं 'अनुवाद अर्थवाद की तरह प्रमाणान्तरावधारण भी नहीं होता अतः ग्रन्थकार ने इसका लक्षण करते हुये कहा है—

**'प्रमाणान्तरविरोधतत्प्राप्तिरहितार्थबोधकोऽर्थवादो भूतार्थवादः'**

यहाँ एक बात और ध्यातव्य है। अर्थवाद के तीन भेदों का निरूपण करने वाली कारिका में भूतार्थवाद के लक्षण प्रतिपादनप्रसङ्ग में 'तद्धानात्' का प्रयोग है। इसका अर्थ 'विरोध-अवधारित–हानात्' अर्थात् प्रमाणान्तरविरोधतत्प्राप्तिरहितार्थबोधकः है। 'इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत्' (शतपथ ब्राह्मण १.२.३.३) भूतार्थवाद का उदाहरण है। कहीं भी ऐसा प्रमाण उपलब्ध नहीं होता जिससे इस कथन का विरोध हो। अतः प्रमाणान्तर अविरोध है। एवं ऐसा भी प्रमाण नहीं है जिससे समर्थन हो सके। अतः 'प्रमाणान्तरा व धारण' भी नहीं हो सकता। इसलिये इन दोनों के अभाव में उद्धृत वाक्य को भूतार्थवाद का दृष्टान्त माना गया है।

## उपसंहार

एवं च 'यजेत स्वर्गकामः' इत्यादि निखिलवेदस्य साक्षात् परम्परया वा यागादिधर्मप्रतिपादकत्वं सिद्धम्।

सोऽयं धर्मो यदुद्दिश्य विहितस्तदुद्देशेन क्रियमाणस्तद्धेतुः। ईश्वरार्पणबुद्धया क्रियमाणस्तु निःश्रेयसहेतुः। न च तदर्पणबुद्धयानुष्ठाने प्रमाणाभावः—

'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत् कुरुष्व मदर्पणम्'॥

इति भगवद्गीतास्मृतेरेव प्रमाणत्वात्। स्मृतिचरणे तत्प्रामाण्यस्य श्रुतिमूलकत्वेन व्यवस्थापनात् इति शिवम्।

बालानां सुखबोधाय भास्करेण सुमेधसा।
रचितोऽयं समासेन जैमिनीयार्थसङ्ग्रहः॥

'इति श्रीमहामहोपाध्यायलौगाक्षिभास्करविरचितमीमांसार्थसंग्रहनामकं प्रकरणं समाप्तिमगात्।

## अर्थालोकः

विधिमन्त्रनामधेयनिषेधार्थवादात्मकस्य सर्वस्य वेदस्य प्रयोजनवदर्थपर्यवसायित्वमुपसंहरति—**एवञ्चेति । साक्षात्** विधिभागस्य प्रयोजनवदर्थविधानेनार्थवत्वम् । **परम्परया** मन्त्राणां प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वेन, नामधेयानां विधेयार्थपरिच्छेदकत्वेन, निषेधानामनर्थहेतुकर्मभ्यो निवर्तकत्वेन, अर्थवादानां तत्तद्वाक्यविहितकर्मनिष्ठप्राशस्त्यज्ञानजनकत्वेन परम्परयार्थवत्त्वे प्रतिपादिते सकलस्य वेदस्य यागादिधर्मप्रतिपादकत्वं सिद्धमिति । **सोऽयं** वेदप्रतिपाद्यो धर्मः । **यदुद्दिश्य** यत्फलमुद्दिश्य **तदुद्देशेन** तत्तत्फलोद्देशेन **क्रियमाणः** अनुष्ठीयमानः, **तद्धेतुः** तत्फलहेतुः । **ईश्वरेति ।** भगवदर्पणबुध्या क्रियामाणो धर्मो यागादिः निःश्रेयसस्य मोक्षस्य हेतुरित्यर्थः । ननु तत्तत्फलजनकत्वे यागादेः 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' 'चित्रया यजेत पशुकामः' 'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः' इत्यादीनि वेदवाक्यानि संख्यातीतानि प्रमाणान्युपलभ्यन्ते । ईश्वरार्पणोद्देशेनानुष्ठानाय प्रमाणं नोपलभ्यत इत्याशङ्कते—**न चेति ।** प्रमाणं गीतावाक्यं दर्शयति—**यत्करोषीति ।** अत्र 'कुरुष्व मदर्पणम्' इति विधिरस्ति । नन्वियं स्मृतिः न वेदवाक्यमिति शङ्कां समाधत्ते—**स्मृतीति । स्मृतिचरणे** स्मृतिपादे प्रथमाध्यायस्य तृतीयपाद इत्यर्थः । तत्र सर्वासां स्मृतीनाम् 'अपि वा कर्तृसामान्यात्' इत्यादि सूत्रेण श्रुतिमूलकत्वेन प्रामाण्यं व्यवस्थापितमिति हेतोर्गीतावाक्यस्यापि प्रामाण्यं सिद्धमित्यर्थः । उपसंहरति—**बालानामिति भास्करेण** लौगाक्षिभास्करेण । **समासेन** संक्षेपेणेत्यर्थः ।

**इति महामहोपाध्याय-वेदविशारद-शास्त्ररत्नाकर-श्रौतस्मार्तकर्मानुष्ठान-निरतवाधूलान्वयावतंसानाम् श्रीचिन्नस्वामिशास्त्रिचरणानाम् अन्तेवासिना पट्टाभिरामशास्त्रिणा विरचिता 'अर्थालोक'-टीका समाप्ता ।**

---

**अनुवाद**—इस प्रकार 'यजेत स्वर्गकामः' आदि समस्त वेद साक्षात् अथवा परम्परा से यागादिरूप धर्म का प्रतिपादक है यह सिद्ध हुआ । यह यागादिरूप धर्म जिस उद्देश्य से किये जाने पर फल प्राप्ति अवश्य होती है । भगवान् के प्रति अर्पण किये जाने के उद्देश्य से यागादि रूप धर्म मोक्ष प्राप्ति का साधक है । ईश्वर को अर्पित करने के उद्देश्य से अनुष्ठान करने में कोई प्रमाण नहीं ( यह कहना उचित नहीं है ) क्योंकि 'यत्करोषि……' आदि भगवद्गीता की स्मृति ही प्रमाण है । स्मृतिपाद में स्मृतियों का प्रामाण्य उनके श्रुतिमूलक होने से माना गया है । इति शिवम् ।

श्री लौगाक्षिभास्कर ने बालकों के सुखपूर्वक बोध के लिये संक्षेप में जैमिनीय दर्शन के सिद्धान्तों का प्रतिपादक अर्थसंग्रह नामक ग्रन्थ की रचना की है।

इस प्रकार महामहोपाध्याय श्रीलौगाक्षिभास्कर द्वारा विरचित पूर्वमीमांसा का 'अर्थसंग्रह' नामक प्रकरण ग्रन्थ समाप्त हुआ।

## अर्थालोकलोचन

विधि, मन्त्र, नामधेय, निषेध एवं अर्थवाद रूप में वेद पाँच भागों में विभक्त है। इनका क्रमशः निरूपण पिछले विभागों में किया गया है। लौगाक्षिभास्कर ने इन पंक्तियों में अपने ग्रन्थ का उपसंहार किया है। इस प्रसंङ्ग में यह ध्यान देने लायक बात है कि मीमांसा दर्शन के प्रथम सूत्र 'अथातो धर्म जिज्ञासा' के अनन्तर ही 'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः' इस द्वितीय सूत्र द्वारा महर्षि जैमिनि ने धर्म के स्वरूप का निरूपण किया है। इस सूत्र को ही आधार मानकर अर्थसंग्रहकार ने 'वेदप्रतिपाद्यः प्रयोजनवान् अर्थः यागादिः धर्मः लिखा है। पुनः वेद का प्रतिपाद्य विषय की दृष्टि से उपरिलिखत पाँच भागों में विभाजन किया गया। आशय यह है कि इनके द्वारा भी प्रतिपादित यागादि धर्म होगा। इनमें से कुछ साक्षात् और कुछ परम्परा से वेदविहित यागादि रूप धर्म के प्रतिपादक है। इन पाँचों का कार्य निम्न प्रकार से समझा जा सकता है—

| | |
|---|---|
| ( १ ) विधिना विहितः | यागादिरेव धर्मः |
| ( २ ) मन्त्रेण स्मारितः | |
| ( ३ ) नामधेयेन परिच्छिन्नः | |
| ( ४ ) निषेधेन निवर्तितः | |
| ( ५ ) अर्थवादेन प्रशंसितो निन्दितो वा | |

वेदप्रतिपाद्य धर्म के सन्दर्भ में इनकी प्रयोजनीयता निम्नलिखित प्रकार से है—

( १ ) विधेः प्रयोजनवदर्थविधानेन अर्थवत्त्वम्।
( २ ) मन्त्रस्य प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वेन।
( ३ ) नामधेयस्य विधेयार्थपरिच्छेदकतया।
( ४ ) निषेधस्य अनर्थहेतुक्रियानिवृत्तिजनकत्वेन।
( ५ ) अर्थवादस्य विधेयनिषेध्ययोः प्राशस्त्यनिन्दितत्वप्रतिपादनद्वारा अर्थवत्त्वम्।

धर्मानुष्ठान से फलप्राप्ति आवश्यक रूप से होती है। जिसकी प्राप्ति के लिये यागादि किया जायगा वह भी अवश्य फल मिलेगा। यदि अनुष्ठान ईश्वरार्पण बुद्धि से किया जाता है तो इसे श्रेष्ठ मानकर इससे मोक्ष प्राप्तिरूपी फल बताया गया है। इस सिद्धान्त की पुष्टि में भगवद्गीता का वचन उद्धृत किया गया है। श्रीमद् भगवद्गीता की गणना स्मृतियों में है और स्मृत्यधिकरण में जैमिनि प्रतिपादित सिद्धान्त के अनुसार वेदमूलक होने से इनका भी प्रमाण माना गया है। श्री लौगाक्षि भास्कर ने अल्पायास से मीमांसा

शास्त्र में प्रवेश के लिये इच्छुक बालकों के लिये इस 'अर्थसंग्रह' नामक ग्रन्थ की रचना की हैं। यह सर्वविदित है।

इति उपाध्यायवंशमुक्ताफलश्रीरमाकान्तशास्त्रितनुजन्मना श्रीमती तपेश्वरीगर्भसम्भूतेन शास्त्ररत्नाकरपण्डित-सार्वभौम-विद्या-सागर-पण्डितराजपट्टाभिरामशास्त्रिचरणानाम् अन्ते-वासिना उपाध्यायवाचस्पतिना विरचिता 'अर्थालोक-लोचनाभिधा'-'हिन्दी'-टीका समाप्ता।

समाप्तश्चायं ग्रन्थः।

